...का ग्रंथ यह पहुंचा चारों ओर । सत्य धर्मकी जय हुई विघटौ मिथ्या शोर ॥ १५ ॥
पण्डित नन्दनलालजी तिनते लघुवर भ्रात । सरलचित्त विद्वान अति स्फुटवक्ता विख्यात ॥ १६ ॥
तिनहू इक चारित्रका ग्रन्थ स्वतंत्र बनाइ । जातैं निजहित भवि करैं तत्त्व यथारथ पाइ ॥ १७ ॥
चौवीसौं जिनराजका पाठ रचौ अनमोल । छन्दशास्त्र लक्षणसहित छन्द धरे तहँ तोल ॥ १८ ॥
दीपमालिकाको रचा पूजा और विधान । पढि पूजा करते सदा नर नारी कल्यान ॥ १९ ॥
तारंगा सिधक्षेत्र पुनि गजपंथा सुविशाल । तिन सबकी पूजा रची पण्डित नन्दनलाल ॥ २० ॥
तिनतैं छोटे भ्रात द्वै प्रथम जु मक्खनलाल । द्वितिय जौहरी प्रिय सभी चिरंजीव श्रीलाल ॥ २१ ॥
सभी भ्रात मिलकैं रहैं स्नेहभरे चित चैन । श्रद्धा राखैं अटल मन देव गुरू जिन वैन ॥ २२ ॥
आर्षवचन प्रतिकूल वच सहै न कोई भ्रात । धर्म दिगम्बर जग बढै यह चिन्ता दिनरात ॥ २३ ॥
गजपुर तीर्थ पवित्र अति ऋषभाश्रममें आइ । पंचाध्यायीकी रची टीका जिनगुण गाइ ॥ २४ ॥
महागहन यह ग्रन्थ है ग्रन्थराज कहि सूरि । विद्वद्वर जगके सभी करैं प्रशंसा भूरि ॥ २५ ॥
पुरुषार्थसिद्धि प्रापकप्रबल मूल उपाय सुनाम । पुरुषार्थसिद्धयुपायक कह्यो महाशास्त्र सुखधाम ॥ २६ ॥
दोयपांचचैतुदोय हैं संवत् वीर जिनेश । माघअसित द्वितीया रची टीका ताकी लेश ॥ २७ ॥
मैं बालक मतिमंद हूं शास्त्ररहस्य–अज्ञान । अति साहस मैने कियो करि टीका निर्माण ॥ २८ ॥
भूल चूक जो रह गई सुज्ञानी गुणपाल । पढौ पढावौ शुद्ध करि विनवै मक्खनलाल ॥ २९ ॥
धर्ममूल इस ग्रन्थको पढै सुनै जो कोय । दृढ सम्यक्त्वी संयमी तत्त्वज्ञानी होय ॥ ३० ॥

पुरुषार्थसिद्ध्युपाय

भव्यप्रबोधिनीटीकासहित

( समाप्त )